प्रकार जब हम ईश्वर स्तुति करते हैं तो उन गुणों से सम्बन्ध रखने वाले विचार हमारे मस्तिष्क में उठते हैं और हमारे मस्तिष्क के कोष्टो की बनावट मे भी परिवर्त्तन हो जाता है। यदि लगातार सच्चे हृदय से उच्च स्वर से प्रार्थना की जाय तो जिस प्रकार के गुणों का उस प्रार्थना मे वर्णन है उसी प्रकार के परिवर्त्तन हमारे मस्तिष्क मे उत्पन्न होने लगते हैं।

परन्तु एक बात याद रखनी चाहिये। प्रार्थनायें मस्तिष्क मे परिवर्त्तन करने के लिये है। यह तमाशा नही है। इसलिये प्रार्थनायें ऐसी हो जिनको मनुष्य समझता हो और जो ईश्वर के वास्तविक गुणों से सम्बन्ध रखतीं हो। बहुत से लोग ईश्वर को मनुष्य मानकर मनुष्य सम्बन्धी गुणो का उसमे आरोपण कर देते हैं। इसका नाम उन्होंने भक्ति रक्खा है। कोई प्रातःकाल उठकर कहता है "उठो नन्दलाल भोर भयो" कोई मूर्त्ति के सामने भोग ले जाकर प्रार्थना करता है कि 'इसे खाओ'। इत्यादि। कोई "चोर जारशिखा मणि" कह कर श्री कृष्ण जी की स्तुति करता है। कोई श्रीकृष्ण जी को "दुकूल चोर" कह कर पुकारता है। ऐसे गुण वर्णन करने से मस्तिष्क पर क्या प्रभाव पड़ता है? इसको समझने वाले भली भांति जान सकते हैं। जब हम अपने आराध्य को 'दुकूल चोर' या 'माखन' चोर कह कर पुकारते हैं तो यदि वस्तुतः हममे कुछ समझ है तो 'चोर' शब्द भी अवश्य हमारे मस्तिष्क पर अपने अर्थो का प्रभाव डालता होगा। यदि नहीं समझते तो यह प्रार्थना ही व्यर्थ हुई। इस प्रकार समझने की दशा में हानिकारक और न समझने की दशा मे व्यर्थ व्यापार अवश्य होता है।

लोग समझते है कि ऐसा करने से हम ईश्वर के प्रति भक्ति प्रकट करते हैं। इसी विचार ने 'भक्ति मार्ग' निर्माण किया है।

परन्तु यह लोग भक्ति का अर्थ ही नही समझते। यूनान के इलिऐटिक-दर्शन ( Eleatic School ) का संस्थापक ज़ेनोफ़ेनीज़ ( Xenophanes ) कहता है कि बजाय इसके कि ईश्वर मनुष्य को बनावे ; मनुष्य ईश्वर को बनाता है। बाइबिल में लिखा है कि ईश्वर ने मनुष्य को अपने समान बनाया। ज़ेनोफेनीज़ कहता है कि लोग ईश्वर को अपने समान बनाते हैं।

"Negroes imagine them as black and with flattened noses, the Thracians with blue eyes and hair, if oxen and horses could paint, they would represent their gods as horses and Oxen" (The Problems of Philosophy by Janet and Seailles p. 249)

अर्थात् नीग्रो लोग ईश्वर को काला और चपटी नाक का समझते हैं और थ्रेस के लोग नीली आंखो तथा लाल बालो वाला। यदि बैल और घोड़े भी चित्रकारी जानते तो वह ईश्वर को बैल और घोड़े की आकृति का समझते।

हमने बहुत से अन्धविश्वासियो के मुख से सुना है कि श्री तुलसीदास जी अड़ गये कि "हे ईश्वर हम तो तुझे धनुष बाण लिये हुए ही देखना चाहते हैं।" तुकारामजी के लिये सुना है कि कि उन्होंने ईश्वर से प्रार्थना की कि हम इस शरीर से तेरा निराकार स्वरूप नहीं देख सकते अतः तू हमको शरीर धारण करके चतुर्भुजी स्वरूप में दर्शन दे।

वस्तुतः प्रार्थना का इससे अधिक दुरुपयोग नहीं हो सकता। प्रार्थना है आत्मा को ईश्वर तक उठाने के लिये न कि ईश्वर को आत्मा तक गिराने के लिये। जो लोग ईश्वर का अवतार मानते हैं वह ईश्वर तक अपना उत्तरण ( उठना ) नही चाहते किन्तु अपने तक ईश्वर का अवतरण ( गिरना ) चाहते हैं। इसीलिये

मनुष्य ऐसी कल्पनायें करते करते गिर जाता है और उन्नति के स्थान मे अवनति कर बैठता है।

भक्ति शब्द का आजकल ऐसा दुरुपयोग होता है कि अच्छे आस्तिको को आस्तिक शब्द से घृणा हो जाती है। अभी थोड़े दिन हुये विहार मे एक मत चला है उसको 'राम सखी' कहते हैं। उनका कथन है कि राम को सीता सब से प्रिय है इसलिये जो राम की भक्ति चाहते हैं उनको चाहिये कि सीता बनें। सीता बनने की विधि यह है कि पुरुष स्त्री का भेष रखते हैं और हर प्रकार से उसी प्रकार के हाव भाव दिखाते हैं जैसे स्त्रियां अपने पति के सम्मुख दिखाया करती हैं। इसका नाम उन्होने ईश्वर-पूजा या भक्ति रख छोड़ा है। ऐसी प्रार्थनाओ का एक ही फल हो सकता है कि उनके आत्मा पर स्त्रैणो के संस्कार जम जायं और दूसरे जन्म मे उनको स्त्रियो का जन्म धारण करना पड़े।

वस्तुत: यह भक्ति नही किन्तु अपनी कल्पनाओं के पीछे दौड़ना है। 'भक्ति' शब्द संस्कृत के "भज् सेवायाम्" धातु से बनता है। यदि हम ईश्वर के सच्चे सेवक हैं तो उसकी आज्ञा का पालन करेंगे न कि ईश्वर को अपनी मन मानी बातें करने पर बाधित करेंगे। उस सेवक के लिये क्या कहा जा सकता है जो अपने स्वामी से अपनी मन मानी कराना चाहता है? इसी प्रकार जो लोग भक्ति के बहाने से इस प्रकार की इच्छायें रखते हैं वह अपने आत्मा को दूषित करते हैं। ईश्वर तो ऐसी सत्ता नही है जो ऐसे मूर्खों के कहने से अपने नियम टाल सके। यदि टाल सका तो ईश्वर ही नही। परन्तु भक्ति के नाम से वहुत से मूर्ख ठगे जाते है। और बहुत से पाखण्डी अपना उल्लू सीधा किया करते हैं। इसलिये ऐसे पाखण्डो से मनुष्यों को सदैव बचना चाहिये। और ऐसी प्रार्थना करनी चाहिये जिससे हमारा आत्मा उच्च हो।

उच्च स्वर से प्रार्थना करने का एक लाभ यह है कि मन का विक्षेप दूर होता है और मन में एक प्रकार की शान्ति आती है। इसके विषय में अधिक लिखने की आवश्यकता नहीं है। इसका अनुभव अभ्यास करने से प्राप्त हो सकता है।

उपासना का दूसरा अङ्ग ध्यान है। यदि अच्छा गुरु मिल जाय तो उसके सरक्षण मे रह कर मनुष्य को प्राणायाम सीखना चाहिये। उससे मन एकाग्र हो जाता है। मन के एकाग्र करने की प्राणायाम से अच्छी कोई विधि नहीं है। मन का और प्राणों का स्वाभाविक सम्बन्ध है। मन की गति रुकते ही प्राण की गति रुक जाती है और प्राण की गति रुकते ही मन की गति रुक जाती है। इसका अनुभव हम साधारणतया भी कर सकते हैं। यदि कोई ऐसी आकस्मिक घटना होती है कि जिसमे यकायक हमारा मन लग जाता है तो उसके साथ ही प्राण भी रुक जाता है। यह केवल क्षण मात्र के लिये होता है परन्तु होता अवश्य है। ज्यों ही मन चलायमान हुआ प्राण भी चलने लगता है। इससे स्पष्ट है कि यदि प्राण को रोका जाय तो मन भी उसके साथ ही रुक जायगा।

ध्यान मे मन के रोकने की क्या आवश्यकता है? इस पर कुछ विचार करना चाहिये। वस्तुतः हमारा मन इतना चचल है कि जब तक वह चलता रहता है हम कुछ काम नहीं कर सकते। अर्जुन कहते हैं :—

चंचलं हि मनः कृष्ण प्रमाथि बलवद्दृढम्।

तस्याहं निग्रहं मन्ये वायोरिव सुदुष्करम्॥ ६। ३४॥

अर्थात् हे कृष्ण मन ऐसा चचल है कि उसको प्रयत्न करने से

भी नही रोक सकते। मुझे उसका रोकना हवा के बाँधने से भी दुस्तर प्रतीत होता है।

इस पर श्रीकृष्ण का उत्तर है :—

**असंशयं महाबाहो मनो दुर्निग्रहं चलम्।**
**अभ्यासेन तु कौंतेयं वैरागेण च ग्रह्यते ॥ ६ । ३६**

अर्थात् हे अर्जुन, माना कि मन का रोकना कठिन है तो भी अभ्यास और वैराग्य से इसका निरोध हो सकता है।

पतञ्जलि मुनि योग शास्त्र मे कहते हैं।

**अभ्यास वैरागाभ्यां तन्निरोधः ॥**

बिना मनको स्थिर किये काम भी तो नहीं चलता। जिस प्रकार हिलते हुये या मैले दर्पण मे अपना मुख नहीं दीख सकता इसी प्रकार मल-युक्त या विक्षेप-युक्त मन मे ईश्वर का ध्यान नही हो सकता। ईश्वर प्रार्थना तथा शुभ कर्मो से मन का मल दूर होता है और ध्यान से विक्षेप।

परन्तु प्राणायाम करने मे एक बात का विचार रखना चाहिये। केवल पुस्तकें पढ़ कर या अण्ड बण्ड पाखण्डी गुरु की शिक्षा से बहुधा प्राणायाम की सिद्धि नही होती और अनेक प्रकार के रोग शरीर को लग जाते हैं। आज कल साधुओ मे योग के ऐसे अण्ड बण्ड प्रकार प्रचलित हैं कि उनसे बहुत से उत्साही युवक हानि उठा बैठते हैं और जो रोग एक बार लग जाते हैं वह समस्त आयु भर उनका पीछा नहीं छोड़ते। कम से कम फेफड़ो के रोगों का तो बहुत ही भय होता है। अतः जब तक तुम संयमी नही हो सकते या जब तक तुमको अच्छा गुरु नही मिल सके उस समय तक प्राणायाम न करो। केवल बिना प्राणायाम के ही ध्यान जमाने का

यत्न करो। इससे प्राणायाम के समान लाभ तो न होगा परन्तु न होने से कुछ होना अच्छा है। ऐसा करने के लिये सध्या या प्रार्थना के मन्त्रो पर विचार करना या ओ३म् का जाप करना अच्छा है। योग-दर्शन में लिखा है :—

तज्जपस्तदर्थ भावनम्।

अर्थात् ओ३म् का जाप करे और उसके अर्थों पर विचार करे। इससे भी मन के एकाग्र होने मे कुछ न कुछ सफलता अवश्य प्राप्त होगी।

॥ समाप्त ॥